# सुबोध-हिन्दी-व्याकरण

हिन्दी रत्न तथा पंजाब और दिल्ली के मैट्रिकुलेशन के विद्यार्थियों के लिए

रामदेव एम्. ए.

हिन्दी भवन, लाहौर

# सुबोध-हिन्दी-व्याकरण

FOR HINDI RATNA AND MATRICULATION STUDENTS
BASED ON THE NEW SYLLABUS OF
THE PUNJAB AND DELHI UNIVERSITIES

लेखक—

प्रो. रामदेव एम्. ए.

प्रकाशक—

हिन्दी भवन, लाहौर

[दूसरा संस्करण]　　१९३४　　[मूल्य ।।।)

10x15
13000

# विषय-सूची


प्रस्तावना १

## पहला खण्ड—वर्ण-विचार

वर्णमाला ६

## दूसरा खण्ड—शब्द-विचार

| | | |
|---|---|---|
| पहला अध्याय | शब्दों का वर्गीकरण | १७ |
| दूसरा अध्याय | संज्ञा | २२ |
| तीसरा अध्याय | संज्ञाओं के रूपान्तर | २५ |
| चौथा अध्याय | सर्वनाम | ५१ |
| पाँचवाँ अध्याय | विशेषण | ६९ |
| छठा अध्याय | क्रिया | ८० |
| सातवाँ अध्याय | क्रियाओं रूपान्तर | ९९ |
| आठवाँ अध्याय | क्रियाविशेषण | १३० |
| नवाँ अध्याय | सम्बन्धबोधक अव्यय | १३६ |
| दसवाँ अध्याय | योजक | १४० |
| ग्यारहवाँ अध्याय | विस्मयादिबोधक | १४४ |
| बारहवाँ अध्याय | शब्दों की व्युत्पत्ति | १४६ |
| तेरहवाँ अध्याय | समास | १५७ |
| चौदहवाँ अध्याय | सन्धि | १६५ |
| पन्द्रहवाँ अध्याय | तत्सम और तद्भव शब्द | १७२ |

## तीसरा खण्ड—वाक्य-विचार

| | | |
|---|---|---|
| पहला अध्याय | क्रम और मेल | १७५ |
| दूसरा अध्याय | प्रयोग—मुहावरे तथा लोकोक्तियाँ | १८४ |
| तीसरा अध्याय | वाक्य के भाग | २०३ |
| चौथा अध्याय | वाक्य के भेद और विग्रह | २०६ |
| पाँचवाँ अध्याय | चिह्न-विचार | २१३ |

# सुबोध-हिन्दी-व्याकरण

## प्रस्तावना

संस्कृत शब्द 'भाषा' का अर्थ 'सार्थक बोली' है, सार्थक बोली केवल मनुष्य बोलते हैं। अन्य प्राणियों की बोली और तबला आदि वाद्ययन्त्र से निकली हुई आवाज़ ध्वनि ( अस्पष्ट आवाज़ ) कहलाती है। जैसे—काकध्वनि, सिंहध्वनि। कौवे की एक समान 'काँ' 'काएँ' से कौवे के आन्तरिक भावों का स्पष्ट पता नहीं लग सकता, अनुमान हम भले ही कर लें। पर मनुष्यों के भाव तथा विचार उनके बोलने से स्पष्ट जाने जा सकते हैं। मनुष्य में ही यह योग्यता है कि वह सोच सकता है और अपने सोच के परिणामों को दूसरों पर स्पष्टतया प्रगट भी कर सकता है। यह प्रकट करने का काम वह भाषा द्वारा करता है अतः भाषा आन्तरिक विचारों तथा भावों को दूसरों पर स्पष्टतया प्रगट करने का सबसे सुगम साधन है। जगत् का व्यवहार बिना एक दूसरे पर अपने विचार प्रगट किये और बिना एक दूसरे के विचारों को

जाने नहीं चल सकता, अतः 'भाषा' को जगत् के व्यवहार का मूल माना गया है। भिन्न भिन्न देशों अथवा प्रान्तों की भिन्न भिन्न भाषाएं होती हैं। जैसे—इग्लैंड की इंग्लिश, पंजाब की पंजाबी। इसी प्रकार हिन्द (भारतवर्ष) के एक बड़े भाग की भाषा है हिन्दी।

विचारों तथा आन्तिरिक भावों का प्रकटीकरण दो प्रकार से होता है—**बोलकर** और **लिखकर**। मैं कहीं बाहर जाने का निश्चय करता हूँ। यह निश्चय दूसरों को बताना है। यदि सुननेवाला पास मौजूद है अथवा दूर होते हुए भी टैलीफोन आदि द्वारा सुन सकता है तो 'मैं जा रहा हूँ' ऐसा बोलकर मैं अपने जाने की सूचना दे देता हूँ और अगर कोई मनुष्य पास में नहीं अथवा कोई पास है और बहरा होने कारण सुन नहीं सकता तो 'मैं (अमुक स्थान पर) जा रहा हूँ' ऐसा लिख देता हूँ; मेरे उस लिखे को पढ़कर उसे मेरे जाने का ज्ञान हो जाता हो जाता है। बोलना ध्वनियों से होता है लिखना अक्षरों वा वर्णों से। **अक्षर वा वर्ण ध्वनियों के माने हुए चिह्न हैं।** एक ही ध्वनि के भिन्न भिन्न भाषाओं में भिन्न भिन्न चिह्न होते हैं; जैसे—'व' ध्वनि को हिन्दी में 'व' लिखते हैं उर्दू में 'و' अंगरेजी में 'V' या 'W'। ध्वनियाँ सुनी जाती हैं वर्ण देखे तथा पढ़े जाते हैं।

**एक या अधिक वर्ण अथवा ध्वनियाँ मिलकर 'शब्द'** बनते हैं; जैसे—ब्+आ+ल्+अ+क्+अ=बालक तथा ल्+ए+ख्+अ+न्+ई=लेखनी। **शब्द किसी न किसी अर्थ को**

प्रकट करते हैं। जैसे—बालक का अर्थ है बच्चा तथा लेखनी का अर्थ है 'वह वस्तु जिससे लिखते हैं'। शब्द भी अकेले अकेले पूरे आशय को प्रगट नहीं करते। 'मेज़', 'उठाओ', 'स्थान', 'खाली', 'है', इन शब्दों का अपना अपना अर्थ होते हुए भी कोई विशेष आशय इन शब्दों से अकेले अकेले नहीं प्रगट होता। हाँ 'मेज़ उठाओ' 'स्थान खाली है' इस प्रकार शब्दों को जोड़ने से पूरी बात पता लग जाती है। जब **दो या अधिक शब्द इस प्रकार मिलकर पूरी बात प्रगट करें तो 'वाक्य' कहलाते हैं।** 'मेज़ उठाओ' और 'स्थान खाली है' वाक्य हैं।

वाक्य बनाने के लिए जब शब्द एक दूसरे से मिलते हैं तो वाक्य के अर्थानुसार उनके रूप भी प्रायः बदल जाते हैं। शब्दों के रूपान्तर से और उनके क्रम परिवर्तन से वाक्य के अर्थ भिन्न भिन्न हो जाते हैं। जैसे—'कुत्ता खड़ा है', 'कुत्ते खड़े हैं', इसी प्रकार 'कुत्ते ने मोहन को काटा', 'मोहन ने कुत्ते को काटा', इनमें अर्थ-भेद है। पहले दो वाक्यों में अर्थ-भेद शब्दों के रूपान्तर से और पिछले दो वाक्यों में शब्दों के क्रम-भेद से हुआ है। ऐसे ही जब वर्णों के मेल से नये शब्द बनते हैं तब उनमें एक दूसरे वर्ण के आगे या पीछे लग जाने से उस शब्द का अर्थ सर्वथा बदल जाता है या दो अक्षरों के आसपास होने के कारण उनका मेल हो जाने से उन अक्षरों के रूप में परिवर्तन हो जाता है। जैसे—पुत्र=बेटा, सुपुत्र=अच्छा बेटा तथा कुपुत्र=बुरा बेटा; हिम+आलय=हिमालय, देव+इन्द्र=देवेन्द्र।

हमारे भावों को सुननेवाले अथवा पढ़नेवाले हमारे कथन का ठीक ठीक अर्थ जान लें तथा लिखने में वर्णों का शुद्ध रूप लिख सकें इसके लिए शब्दों के रूपों और क्रम का तथा वर्णों के रूप-परिवर्तन के नियमों का ज्ञान आवश्यक है। **जिस विद्या से वर्णों के रूप परिवर्त्तन का तथा शब्दों के ठीक ठीक रूपों और वाक्य में प्रयुक्त होते समय उन के यथोचित क्रम का पता चले उसका नाम है 'व्याकरण अर्थात् व्याकरण वह विद्या या शास्त्र है जो किसी भाषा के शब्दों के शुद्ध रूपों और वाक्यों के प्रयोग के नियमों आदि का ज्ञान कराता है।** किसी भाषा के शुद्ध बोलने अथवा लिखने के लिए उसके व्याकरण का ज्ञान आवश्यक होता है।

इसमें सन्देह नहीं कि साधारण लोग बिना व्याकरण पढ़े प्राय: शुद्ध बोलते और लिखते हैं तथा किसी के अशुद्ध भाषा बोलने पर टोक भी देते है, पर 'क्या अशुद्धि हुई है', 'क्यों यह अशुद्धि हुई', यह ज्ञान व्याकरण के ज्ञान के बिना नहीं हो सकता। व्याकरण ( वि+आ+करण ) शब्द का अर्थ है खोल करके अच्छी तरह समझाना, अर्थात् व्याकरण द्वारा किसी भाषा के नियमों का अच्छी तरह ज्ञान कराया जाता है।

ऊपर हम बता चुके हैं कि वर्णों के मेल से शब्द तथा शब्दों के मेल से वाक्य बनते हैं; अतएव इन तीनों—वर्ण, शब्द तथा वाक्य—के विचार से व्याकरण के मुख्य तीन भाग किये जाते हैं।

**१ वर्ण-विचार, २ शब्द-विचार, ३ वाक्य-विचार।**

वर्ण-विचार में अक्षरों या वर्णों के भेद, आकार तथा उच्चारण इत्यादि का वर्णन होता है। शब्द-विचार में शब्दों के भेद व्युत्पत्ति तथा रूपान्तरों आदि का वर्णन होता है, तथा वाक्य-विचार में शब्दों से वाक्य बनाने के नियम, वाक्य-खण्ड और वाक्य-भेद इत्यादि का विवेचन किया जाता है।

# पहला खंड

## वर्ण-विचार
( Orthography )

### वर्णमाला

वर्ण उस मूल ध्वनि के चिह्न को कहते हैं जिसके और टुकड़े न हो सकें। जैसे—इ, उ, च् आदि। 'दिन' इस शब्द में मोटे तौर से दो ध्वनियाँ मालूम होती हैं 'दि' और 'न' पर यदि और गहराई से देखें और इन ध्वनियों का विश्लेषण करें तो पता चलेगा कि 'दि' में दो ध्वनियाँ हैं 'द्' और 'इ' और 'न' में भी 'न्' और 'अ' दो ध्वनियाँ हैं। इन द्, इ, न्, अ ध्वनियों का और विश्लेषण असम्भव है अतः ध्वनि के इन अन्तिम प्रतिनिधियों अथवा संकेतों को वर्ण कहेंगे।

किसी भाषा में प्रयुक्त सारे वर्णों (अक्षरों) को उस भाषा की **वर्णमाला** (Alphabet) कहते हैं और जिस प्रकार वे वर्ण

लिखे जाते हैं ( अकेले अकेले अथवा शब्द या वाक्य के रूप में ) वह उस भाषा की लिपि कहलाती है। हिन्दी भाषा जिस लिपि में लिखी जाती है उसका नाम है देवनागरी लिपि।

हिन्दी वर्णमाला में ४६ अक्षर हैं—

अ (अ) आ (आ) इ ई उ ऊ ऋ ए ऐ ओ (ओ) औ (औ)

क ख ग घ ङ। च छ ज झ (झ) ञ।

ट ठ ड ढ ण (ण)। त थ द ध न।

प फ ब भ म। य र ल (ल) व।

श (श) ष स ह। अं अः।

(कोष्ठ में के अक्षर साथवाले अक्षरों के दूसरे रूप हैं)

इनके अतिरिक्त हिन्दी में और भी कई ध्वनियाँ हैं; जैसे— ख़त , ग़ौर, ज़मीन, पड़ना, पढ़ना, और फ़ल में क्रम से ख़, ग़, ज़, ड़, ढ़, और फ़ की आवाज़ें।

ऊपर लिखे अक्षरों में पहले ११ को **स्वर** ( Vowels ) कहते हैं क्योंकि ये अपने आप अर्थात् बिना किसी अन्य अक्षर की सहायता के बोले जा सकते हैं। शेष ३५ अक्षर **व्यञ्जन** ( Consonants ) कहलाते हैं। वे बिना स्वर की सहा-यता के नहीं बोले जा सकते। यदि हम व्यञ्जन के साथ कोई स्वर न भी बोलना चाहें तो भी प्रत्येक व्यञ्जन के साथ 'अ' का बोला जाना अनिवार्य-सा है, नहीं तो उसका उच्चारण नहीं हो सकता। यही कारण है कि ऊपर लिखे सभी व्यञ्जनों में उच्चारणार्थ 'अ' का मेल कर दिया गया है वस्तुतः इनका स्वतन्त्र रूप क्, ख्......इत्यादि है। (ं) अनुस्वार और

(:) विसर्ग भी व्यञ्जनों में गिनाये गये हैं क्योंकि व्यजनों की भाँति इनका उच्चारण भी बिना स्वर के मेल के नहीं होता। स्वर ( मात्रा के रूप में ) व्यञ्जनों के पश्चात् आकर उनके उच्चारण में सहायता देते हैं पर ये स्वर अनुस्वार और विसर्ग के पूर्व आते हैं [ किसी अक्षर के आगे 'कार' मिलाकर बोलने से उसी अक्षरमात्र का बोध होता है; जैसे—'ककार से 'क्' का परन्तु 'र्' का बोध रेफ से होता है ]।

अनुस्वार ( ं ) और विसर्ग ( : ) के अतिरिक्त एक और भी चिह्न है; उसे चन्द्रबिन्दु( ँ )या अनुनासिक कहते हैं। अनुस्वार के उच्चारण में श्वास केवल नासिका से निकलता है पर अनुनासिक के उच्चारण में वह मुख और नासिका से एक साथ निकलता है। सारांश यह कि अनुस्वार तीव्र और अनुनासिक धीमी ध्वनि है। अंधा, आँचल; हंस, हँसना इन शब्दों से यह भेद स्पष्ट होता है।

## स्वर Vowels

ऊपर लिखे ११ स्वरों में अ, इ, उ, ऋ ह्रस्व (Short) कहलाते हैं शेष दीर्घ (Long); जैसे—आ, ई, ऊ, ए, ऐ, ओ औ। जितना समय ह्रस्व के उच्चारण में लगता है उससे दुगना समय दीर्घ के उच्चारण में लगता है और चिल्लाते या पुकारते समय जब किसी स्वर के उच्चारण करने में ह्रस्व से तिगुना समय लगे तो वह स्वर प्लुत कहलाता है। जिस स्वर को प्लुत दर्शाना हो उसके आगे ३ का अंक लगा देते हैं; जैसे—रे ३ मुन्ने ३। ह्रस्व स्वरों को मूल स्वर तथा दीर्घ स्वरों को सन्धि

स्वर भी कहा जाता है। क्योंकि ह्रस्व स्वरों की उत्पत्ति किसी दूसरे स्वर के मेल से नहीं होती परन्तु दीर्घ स्वरों की उत्पति दो मूल स्वरों के मिलने से होती है। जैसे—अ+अ=आ, इ+इ=ई, उ+उ =ऊ, अ+इ=ए, अ+उ=ओ, अ+ए=ऐ, अ+ओ=औ,

उच्चारण के अनुसार स्वरों के दो भेद हैं—(१) सानुनासिक—जिनके उच्चारण में मुख के साथ नासिका की भी सहायता लेनी पड़े; जैसे—पाँव में 'आँ' का उच्चारण। (२) निरनुनासिक—जिनका उच्चारण केवल मुख से होता है, नाक की सहायता नहीं लेनी पड़ती; जैसे—कान में 'आ' का उच्चारण। किसी स्वर के ऊपर (ं) अथवा (ँ) लगाने से वह अनुनासिक बन जाता है।

जब ये स्वर व्यञ्जनों के पीछे आकर उनके साथ मिलते हैं तो इनके और रूप हो जाते हैं, तब इन्हें मात्रा कहते हैं। वे रूप ये हैं—

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| **स्वरों के स्वतन्त्ररूप** | आ | इ | ई | उ | ऊ | ऋ | ए | ऐ | ओ | औ |
| **स्वरों की मात्राएँ** | ा | ि | ी | ु | ू | ृ | े | ै | ो | ौ |

क् के साथ इन मात्राओं के जोड़ने से का, कि, की, कु, कू, कृ, के, कै, कौ रूप क्रम से बनते हैं। व्यञ्जनों के साधारण रूप में 'अ' का मेल हुआ रहता है। जहाँ कोई व्यञ्जन 'अ' के बिना दिखाना हो वहाँ उसके नीचे तिरछी लकीर (्) लगा दी जाती है, इसे हल् कहते हैं। जैसे—क=क्+अ। इन मात्राओं में ा, ी, ो, ौ व्यञ्जन के पीछे लगती हैं; ि पहले े और ै ऊपर, ु और ृ अक्षरों के नीचे लगाई जाती हैं। र् के साथ ु, ू उसके मध्य में आती हैं जैसे रु, रू। जब

स्वरों के साथ ं अथवा : का मेल करना हो तो (चाहे स्वतन्त्र आकार में हों चाहे व्यजनों के साथ मात्रा रूप में हों ) क्रम से उनके ऊपर ं बिन्दी अथवा पीछे खड़ी दो बिन्दियाँ : लगा दी जाती है। र्+ऋ=ऋृ विशेष मेल है।

एक ही स्थान से उच्चारण होने वाले वर्ण सवर्ण कहलाते हैं: जैसे—इ, ई सवर्ण है पर इ ऊ असवर्ण।

## स्वरों के उच्चारण में कुछ विशेषताएँ

(क) आकारान्त शब्द के अन्त 'अ' का उच्चारण प्रायः नहीं होता। जैसे 'गुण' का उच्चारण 'गुण्' के जैसा है। पर यदि अन्त्य 'अ' के पहले संयुक्त व्यंजन आवे, अथवा 'य्' हो और 'य्' से पूर्व इ, ई या ऊ आवे अथवा 'अ' के पूर्व एक ही अक्षर हो या यह अकारान्त शब्द कविता में आया हो तो अन्त्य 'अ' का पूरा उच्चारण होता है; जैसे—सत्य, धर्म, द्रव्य प्रिय, आत्मीय, राजसूय, न।

(ख) तीन या चार वर्णों के कई शब्दों में बीच के 'अ' का भी उच्चारण नहीं होता; जैसे—जागना का उच्चारण जाग्ना होता है तथा रामदेव का राम्देव।

(ग) हिन्दी-शब्दों में 'ऐ' और 'औ' का उच्चारण संस्कृत-शब्दों में प्रयुक्त 'ऐ' और 'औ' के उच्चारण से भिन्न होता है। जैसे—

(संस्कृत) तैल, शैल, औषध, कौतुक इत्यादि।

(हिन्दी) बैल, ऐसा, और, कौन इत्यादि।

हिन्दी में 'ऐ' और 'औ' 'अय्' और 'अव्' के समान

उच्चारण किये जाते हैं यही कारण है कि 'जय' और 'जै' का उच्चारण एक समान होता है।

(घ) 'ऋ' का उच्चारण 'रि' के समान होता है; ऋषि=रिषि।

(ङ) कई हिन्दी के लेखक फ़ारसी के और अँगरेज़ी के स्वरों का विशेष उच्चारण जनाने के लिए 'अ' आदि स्वरों के नीचे बिन्दी अथवा ऊपर और कभी नीचे (˘) ऐसा चिह्न लगाते हैं; जैसे—मअ़लूम, लॉर्ड इसी प्रकार आला।

## व्यञ्जन (Consonants)

व्यंजनों के तीन भेद हैं—१ स्पर्श, २ अन्तस्थ, और ३ ऊष्म। क से म पर्यन्त पहले २५ वर्ण स्पर्श कहलाते हैं। य, र, ल, व अन्तस्थ (Semi-vowels) तथा श, ष, स, ह ऊष्म (Sibilants) कहाते हैं।

स्पर्श पाँच-पाँच की पांच टुकड़ियों में विभक्त है। इन पाँचों टुकड़ियों को वर्ग कहते हैं। प्रत्येक वर्ग का नाम पहले वर्ण के अनुसार रक्खा गया है; जैसे—क ख ग घ ङ, कवर्ग; च छ ज झ ञ, चवर्ग; ट ठ ड ढ ण, टवर्ग; त थ द ध न, तवर्ग और प फ ब भ म, पवर्ग कहलाते हैं।

दो या अधिक व्यंजनों के बीच में स्वर न रहने से संयुक्त कहाते हैं, पर वे स्वर का संयोग होने पर ही बोले जाते हैं; जैसे—दिव्य=द्+इ+व्+य्+अ। इसमें व् और य् के बीच में स्वर नहीं अतः 'व्य' संयुक्त हो गया। जब एक ही व्यंजन दो बार आकर संयुक्त हो तो उसे द्वित्व कहते हैं; जैसे—पट्टी=प्+अ+ट्+ट्+ई, इसमें 'ट्ट' द्वित्व है।

## व्यंजनों में संयोग करने की विधि

(१) संयोग में जिस क्रम से व्यंजनों का उच्चारण होता है उसी क्रम से वे लिखे जाते हैं; जैसे—शुक्ल=शु क् ल् अ, शुल्क=शु ल् क् अ, गुप्त=गु प् त् अ, उत्पत्ति उ त् प् अ त् त् इ।

जब दो वा अधिक वर्णों का संयोग होता है तो कहीं कहीं उनके रूप में हेर-फेर हो जाता है।

(२) जिन अक्षरों में खड़ी रेखा होती है वे यदि किसी व्यंजन से संयुक्त होते हैं तो उनकी खड़ी रेखा हटा दी जाती है; जैसे—ख् त=ख्त, प् त=प्त ( तख्त, समाप्त )।

(३) संयोग में क, ङ, छ, ट, ठ, ड, ढ, द, ह के पीछे आने वाला व्यंजन ऊपर की आड़ी रेखा को हटाकर नीचे और कहीं-कहीं साथ लिखा जाता है। जैसे—पक्का, गङ्गा, उच्छ्वास, पट्टी टिड्डी, गद्दी, मध्याह्न, ब्रह्म, आढ्य।

(४) क, च, न, ल, ब द्वित्व होने पर दो प्रकार से लिखे जाते हैं। जैसे—पक्का, पक्का; कच्चा, कच्चा; जिन्नत, जिन्नत; झल्ला, झल्ला; गुब्बारा, गुब्बारा।

(५) संयोग में पहले आनेवाला र् आगे आनेवाले वर्ण के ऊपर ( र्‍ ) इस चिह्न में परिवर्तित हो जाता है और पीछे आने वाला र् यदि खड़ी पाईवाले व्यंजनों के बाद हो तो उसका रूप खड़ी पाई के नीचे ( ्र ) इस तरह हो जाता है। अन्य व्यंजनों के बाद उसका रूप ( ‸ ) हो जाता है। जैसे—धर्म, वज्र, राष्ट्र।

जिस अक्षर के ऊपर र् चढ़ता है वह विकल्प से द्वित्व हो जाता है। जैसे—कार्य, कार्य्य; धर्म, धर्म्म।

(६) ङ, ञ, ण, न, म प्रायः अपने ही वर्ग के वर्णों के साथ संयुक्त होते हैं, जैसे—भङ्ग, चञ्चल, भाण्ड, अन्त, चम्पा। इनके स्थान में विकल्प से अनुस्वार भी हो जाता है; जैसे—भंग, चंचल, भांड, अंत, चंपा।

(७) क्ष, त्र, ज्ञ जिन वर्णों के संयोग से बने हैं उनका कुछ भी रूप संयोग में दिखाई नहीं देता। इसलिए कोई कोई इन्हें व्यजनों के साथ वर्णमाला के अंत में लिख देते हैं—क्+ष=क्ष या च्न, त्+र=त्र, ज्+ञ=ज्ञ।

## व्यंजनों के उच्चारण में विशेषताएँ

हिन्दी में ख, ग, ड, ढ, एवं ज, फ, के दो दो उच्चारण होते हैं; जैसे—खाना, ख़ाली; गाना, ग़ैरत; डाली, लड़ना; ढोल, पढ़ना; जान, ज़बरदस्त; फाटक, फ़ेल। दूसरे उच्चारण को प्रकट करने के लिए अक्षरों के नीचे बिन्दी लगा दी जाती है।

विसर्ग (:) का उच्चारण 'ह' के धीमे उच्चारण के समान है।

'ष' और 'श' का उच्चारण एक समान होता है। 'ष' को बहुधा 'ख' भी पढ़ते हैं। 'ज्ञ' का उचारण 'ग्य' के समान होता है।

संयुक्त अक्षरों के पूर्व ह्रस्व स्वर पर ज़ोर देने से मिले हुए वर्णों का उच्चारण स्पष्ट हो जाता है।

अनुस्वार ( ं ) केवल नाक से और अनुनासिक मुख तथा नाक से बोला जाता है; जैसे—शांति, भाँति; चंचल, आँचल।

## वर्णों के भेदान्तर

वर्ण जिन ध्वनियों के प्रतिनिधि हैं उनका उच्चारण मुख के भिन्न भिन्न भागों से होता है अर्थात् इन ध्वनियों के उच्चारण के समय जीभ मुख के भिन्न भिन्न भागों को छूती है। इन भिन्न भिन्न भागों को **स्थान** कहते हैं। ये उच्चारण-स्थान छः हैं—

१. कण्ठ (गला), २. तालु (मुँह के भीतर की ऊपरी छत जो ऊपरवाले दाँतों की पंक्ति से लेकर छोटी जीभ या कौए तक होती है), ३. मूर्द्धा (तालु से कुछ ऊँचा स्थान), ४. दन्त (दाँत), ५. ओष्ठ (ओंठ), ६. नासिका (नाक)। स्थान भेद से वर्णों के निम्नलिखित भेद हैं—

**कंठ्य**—जिनका उच्चारण कंठ से होता है; अर्थात् अ, आ, कवर्ग ( क, ख, ग, घ, ङ ) ह और विसर्ग।

**तालव्य**—जिनका उच्चारण तालु से होता है; अर्थात् इ, ई चवर्ग, (च, छ, ज, झ, ञ) य और श।

**मूर्द्धन्य**—जिनका उच्चारण मूर्धा से होता है; अर्थात ऋ टवर्ग (ट, ठ, ड, ढ, ण) र और ष।

**दन्त्य**—जिनका उच्चारण ऊपर के दाँतों के साथ जीभ लगने से होता है; अर्थात् तवर्ग (त, थ, द ध, न) ल और स।

**ओष्ठ्य**—जिनका उच्चारण ओंठों से होता है, जैसे—उ, ऊ पवर्ग (प, फ, ब, भ, म)

**अनुनासिक**—जिनका उच्चारण मुख और नासिका से होता है अर्थात् ङ, ञ, ण, न, म और अनुस्वार।

वर्णों के स्पष्ट उच्चारण से पूर्व और पीछे वाणी द्वारा कुछ प्रयत्न होता है। किसी वर्ण के उच्चारण में जो प्रयत्न उच्चारण से पूर्व होता है उसे 'आभ्यन्तर प्रयत्न' और जो उच्चारण के अन्त में होता है उसे 'बाह्य प्रयत्न' कहते हैं। आभ्यन्तर प्रयत्नों के भेद से वर्णों के भेद निम्नलिखित हैं—

१. विवृत—जिन के उच्चारण में वागिन्द्रिय खुली रहती है; जैसे—सब स्वर।

२. स्पृष्ट—जिनके उच्चारण में वागिन्द्रिय का द्वार बन्द रहता है; जैसे—क से लेकर म तक के वर्ण।

३. ईषत्विवृत—जिनके उच्चारण में वागिन्द्रिय थोड़ी खुली रहती है; जैसे—य, र, ल, व।

४. ईषत्स्पृष्ट—जिनके उच्चारण में वागिन्द्रिय कुछ कुछ बंद रहती है; जैसे—श ष स ह।

बाह्य प्रयत्न (श्वास के यत्न-भेद) से वर्णों के दो भेद हैं—घोष (Soft letters), अघोष (Hard Consonants)। घोष वर्णों के उच्चारण में केवल नाद का उपयोग है; प्रत्येक वर्ग का तीसरा, चौथा और पाँचवाँ अक्षर, सारे स्वर, य, र, ल, व, ह घोष हैं। अघोष के उच्चारण में केवल श्वास का उपयोग होता है; प्रत्येक वर्ग का पहला और दूसरा अक्षर, श, ष, स ये अघोष हैं। वर्णों के दो भेद और भी हैं—अल्पप्राण तथा महाप्राण। महाप्राण वे वर्ण हैं जिनके उच्चारण में अधिक श्रम लगे या जिनमें कुछ-कुछ 'ह' का उच्चारण सम्मिलित हो; प्रत्येक वर्ग का दूसरा और चौथा अक्षर तथा श, ष, स, ह, महाप्राण है; शेष वर्ग अल्पप्राण हैं।

## अभ्यास

१. भाषा, व्याकरण, वर्ण, शब्द, वाक्य तथा लिपि के लक्षण लिखो।

२. किसी भाषा के व्याकरण पढ़ने से क्या लाभ है, उदाहरण सहित समझाओ?

३. वर्णों के भेद और भेदान्तर क्या क्या हैं? ( ँ ) और (:) स्वर हैं अथवा व्यंजन? और क्यों?

४. नीचे लिखे शब्दों का उच्चारण करो—कैसा, धैर्य्य, झूलना, द्रव्य, ठौर, सौन्दर्य्य, कर्म, क्रम, आश्रित, मखमल, मनोहर, मुआफ़ी, हो गई, होगी, ग़लत, दक्ष, आज्ञा, सर्वत्र, व्याप्त, कृष्णा, ऋषि, द्रष्टा, दर्शन, यत्न, अन्त, सूक्त, चित्त, शृगाल, श्रवण।

# दूसरा खंड

## शब्द-विचार

(Etymology)

## पहला अध्याय

### शब्दों का वर्गीकरण

एक या अनेक वर्णों से मिलकर बनी हुई सार्थक ध्वनियों को शब्द कहते हैं। ध्वनियाँ निरर्थक भी होती हैं। जैसे—'टैं टैं' 'कड़कड़'। साधारणतः इन्हें भी शब्द कहते हैं पर भाषाशास्त्रानुसार ये ध्वनियाँ ही हैं; इन्हें शब्द नहीं कहा जा सकता। जब ये ध्वनियाँ भी वाक्य में किसी विशेष अर्थ को प्रकट करने के लिए प्रयुक्त होती हैं तब शब्द कहलाती हैं। जैसे—"बहुत टैं टैं मतकर, नहीं तो दो चार हाथ जमा दूँगा।" "यह रात-दिन की कड़कड़ कौन सह सकता है।" इन वाक्यों में 'टैं टैं' और 'कड़ कड़' शब्द एक विशेष आशय को प्रकट करते हैं अतः सार्थक होने के कारण यहाँ ये शब्द कहलायेंगे।

कुछ ध्वनियाँ ऐसी भी हैं जो स्वयं सार्थक नहीं होतीं पर जब वे दूसरे शब्दों के साथ जोड़ी जाती हैं तब सार्थक हो जाती हैं। ऐसी परतन्त्र ध्वनियों को शब्द नहीं वरन शब्दांश कहते हैं। जैसे—'कु' 'निर्' 'वाला' आदि का कुछ अर्थ नहीं पर 'कुपुत्र' 'निराकार' और 'दूधवाला' में ये ध्वनियाँ सार्थक हो गई हैं। जो शब्दांश शब्द के पहले लगते हैं, वे उपसर्ग कहाते हैं तथा जो पीछे लगते हैं वे प्रत्यय। इन शब्दांशों—उपसर्गों तथा प्रत्ययों—का वर्णन विस्तार से आगे पृथक् अध्याय में किया जायगा।

व्युत्पत्ति ( शब्दों की बनावट ) के विचार से शब्द तीन प्रकार के कहे जा सकते हैं—१. रूढ़ि २. यौगिक ३. योगरूढ़ि।

**रूढ़ि** वे शब्द हैं जिनके खंड का कुछ अर्थ नहीं होता। जैसे—बिल्ली, मेज़।

**यौगिक** वे शब्द है जो दो या दो से अधिक शब्दों के योग से अथवा शब्द और शब्दांशों के योग से बने हों; जैसे—दुर्जन ( दुर्+जन ), पाठशाला ( पाठ+शाला )।

**योगरूढ़ि** वे शब्द है जो यौगिक संज्ञाओं के समान ही दो शब्दों अथवा शब्द और शब्दांशों के जोड़ से बने हों पर साधारण अर्थ छोड़कर विशेष अर्थ प्रकट करते हों; जैसे—अँगरखा ( अंग+रक्षा ) का अर्थ है अंगों की रक्षा करने वाला। इसलिए प्रत्येक वस्त्र अँगरखा कहा जा सकता है, पर इसका व्यवहार एक विशेष प्रकार के कपड़े के लिए ही होता

है। इसी तरह पंकज ( पंक+ज ) का यौगिक अर्थ है 'कीचड़ से उत्पन्न' पर उसका विशेष अर्थ है 'कमल'।

ये रूढ़ि यौगिक तथा योगरूढ़ि शब्द तीन तरह के हैं—१. तत्सम, २. तद्भव ३. देशज।

**तत्सम** शब्द वे हैं जो संस्कृत के हैं और बिना किसी परिवर्त्तन के—जैसे के तैसे—हिन्दी में प्रयुक्त होते हैं। जैसे—पिता, मिष्टान्न।

**तद्भव** शब्द वे हैं जो कि संस्कृत शब्दों से बने हैं पर हिन्दी में जिनका कुछ कुछ रूप परिवर्त्तन हो गया है। जैसे—खेत (क्षेत्र), राय (राजा), बच्छा (वत्स)।

**देशज** शब्द वे हैं जो कि संस्कृत-शब्दों से नहीं बने अपितु स्थानीय बोलियों से, अथवा आवश्यकतानुसार बना लिये गये हैं। जैसे—पेट, गाड़ी इत्यादि।

इन शब्दों के अतिरिक्त कई विदेशी भाषाओं—अरबी, फ़ारसी, अँगरेज़ी आदि के शब्द हिन्दी में प्रयुक्त होते हैं और वे अब हिन्दी में अच्छी तरह अपना लिये गये हैं। जैसे—ईमानदार, बदबू, फेल आदि।

अर्थ की दृष्टि से सार्थक शब्दों के तीन भेद हैं—वाचक, लाक्षणिक तथा व्यङ्ग्यात्मक या सांकेतिक। जब शब्द ठीक उसी अर्थ में बोला या लिखा जाय जिसके लिये बना है तब उसे 'वाचक' कहते हैं; जैसे—'गदहा एक जानवर है' इसमें 'गदहा' शब्द। जब कोई शब्द नियत अर्थ न बतलाकर अपने सादृश्य या गुण का बोध करावे, तब वह 'लाक्षणिक' कह-

लाता है। जैसे—'अरे मोहन, तू तो निरा गदहा है', यहाँ गदहा शब्द का अर्थ है मूर्ख। व्यङ्ग्यात्मक या सांकेतिक शब्द वे हैं जो ऊपर से और अर्थ प्रकट करें और गूढ़ आशय और ही सूचित करें; जैसे—"अजी ये तो बड़े भोलेभाले हैं इनका क्या कहना!" अर्थात् ये बड़े चालाक हैं।

शब्दों से ही वाक्य बनते हैं। वाक्य बनाने के लिए जब शब्द एक दूसरे से मिलते हैं तो वाक्य के अर्थानुसार उनमें से कुछ शब्दों के रूप बदल जाते हैं, और कुछ शब्द ऐसे होते हैं जिनके रूप में कुछ भी परिवर्त्तन नहीं होता। जैसे—"वह नहीं जाता", "वे नहीं जाते", "लड़का पाँच बजे तक यहाँ बैठा रहा", "कल लड़के पाँच बजे तक यहाँ बैठे थे", इन वाक्यों में अर्थानुसार 'वह' 'लड़का' 'जाता' आदि शब्दों के रूप में परिवर्त्तन हो गया है, परन्तु 'नहीं' 'तक' इत्यादि शब्दों में कुछ भी परिवर्त्तन नहीं हुआ। जिन शब्दों के रूप में इस तरह परिवर्त्तन हो जाता है वे **विकारी** शब्द कहलाते हैं और जिनका रूप बिलकुल नहीं बदलता वे शब्द **अविकारी** अथवा **अव्यय** कहलाते हैं।

व्यवहार की दृष्टि से विकारी शब्दों को चार भागों में विभक्त किया जा सकता है—संज्ञा, सर्वनाम, विशेषण और क्रिया।

**संज्ञा** (Noun)—किसी वस्तु, स्थान, भाव या मनुष्य के नाम बतानेवाले शब्द संज्ञा कहाते हैं। जैसे—घोड़ा, दिल्ली, मिठास, मोहन आदि।

**सर्वनाम** (Pronoun)—संज्ञा के बदले प्रयुक्त होनेवाले शब्द को 'सर्वनाम' अथवा 'प्रतिनिधि शब्द' कहते हैं। जैसे—यह, मैं, तू, आप, कब आदि।

**विशेषण** (Adjective)—संज्ञा की विशेषता प्रकट करने वाले शब्द विशेषण कहाते हैं। जैसे—'अरबी घोड़ा', 'धार्मिक क्रिया', 'सुन्दर रंग' तथा 'मीठी गन्ध' में 'अरबी', 'धार्मिक', 'सुन्दर' और 'मीठी' शब्द विशेषण हैं।

**क्रिया** (Verb)—जिससे किसी बात का करना या होना पाया जाय उसे 'क्रिया' अथवा 'विधायक शब्द' कहते हैं। जैसे—'लिखता हूँ', 'खायेंगे' आदि।

ऐसे ही अविकारी शब्दों के भी चार भेद हैं—

**क्रिया-विशेषण** (Adverb)—जो शब्द किसी क्रिया की विशेषता बतावें वे क्रिया-विशेषण कहाते हैं। जैसे—'जल्दी चलो', 'अभी नहीं आया' में 'जल्दी' और 'अभी नहीं' क्रियाविशेषण हैं।

**सम्बन्धबोधक** (Postposition)—जो शब्द संज्ञा या सर्वनाम का वाक्य के दूसरे शब्दों के साथ सम्बन्ध बतावें वे सम्बन्धबोधक अव्यय कहाते हैं—भीतर, पीछे, तक आदि। जैसै—घर के भीतर, मेरे पीछे।

**योजक** (Conjunction)—दो शब्दों वा दो वाक्यों को जोड़ने वाले शब्द—और, पर आदि। जैसे—'मैं और तू', 'थोड़ा खाओ पर चबाओ खूब'।

**विस्मयादिबोधक** (Interjection)—जिनसे बोलनेवाले के मन के आकस्मिक भाव जाने जायँ, जैसे—आहा! हाय!! साधु!

# दूसरा अध्याय

## संज्ञा ( Noun )

संज्ञाएँ तीन प्रकार की होती हैं—व्यक्तिवाचक (Proper Noun) जातिवाचक (Common Noun) और भाववाचक ( Abstract noun )

व्यक्तिवाचक संज्ञाएँ वे हैं जिन से एक ही व्यक्ति अथवा वस्तु का बोध हो; जैसे—दिल्ली, धन्वन्तरि, जमुना आदि। व्यक्तिवाचक संज्ञाएँ व्यक्तियों के पहिचानने या पुकारने के लिए अपनी इच्छानुसार रखे हुए संकेत मात्र हैं।

जातिवाचक संज्ञाएँ वे हैं जिनसे एक जाति के सब पदार्थों का समान बोध हो; जैसे—पुरुष, सिंह, नगर, सभा, जल आदि। कई वैयाकरण सभा, संघ, सेना आदि शब्दों का, जो सजातीय व्यक्तियों के समूह को प्रगट करते हैं 'समूह-वाचक संज्ञा' (Collective noun) नाम धरते हैं। ऐसे ही उनके मतानुसार द्रव्य का बोध करानेवाले शब्द 'द्रव्यवाचक संज्ञा' (Material noun) कहलाते हैं; जैसे—आग, पानी, सोना, चाँदी आदि।

भाववाचक संज्ञाएँ वे हैं जिन से पदार्थों के धर्म, गुण, दोष, अवस्था, व्यापार जाने जाते हैं; जैसे—मिठास, चोरी, लड़कपन, भाव, सौन्दर्य आदि।

कभी कभी व्यक्तिवाचक नाम किसी विशेष गुण को प्रकट करते हैं तब वे जातिवाचक संज्ञा कहलाते हैं; जैसे—"ए भारतवासियो तुम **हरिश्चन्द्र** बनो तभी भारत में **सत्ययुग** होगा" इस वाक्य में 'हरिश्चन्द्र' और 'सत्ययुग' जातिवाचक संज्ञाएँ हैं क्योंकि 'हरिश्चन्द्र' से तात्पर्य है 'सत्य पर दृढ़ रहनेवाला' और 'सत्ययुग होना' का अर्थ है 'अच्छा समय आना'। इसी प्रकार जातिवाचक संज्ञाएँ भी कभी कभी व्यक्ति-विशेष के लिए प्रयुक्त होने से व्यक्तिवाचक होती हैं, जैसे—देवी की कृपा चाहिये, **संवत्** कौन-सा है; **गुसाईं** जी की रामायण पढ़कर आनन्द आता है; इन वाक्यों में देवी (काली देवी) संवत् (विक्रमसंवत्), गुसाईंजी (तुलसीदासजी) व्यक्तिवाचक संज्ञाएँ हैं। एवं भाव वाचक संज्ञाएँ भी कभी जातिवाचक संज्ञाओं के समान प्रयुक्त होती हैं; जैसे—हाथी और घोड़े की चालों में बड़ा अन्तर है।

भाववाचक संज्ञाएँ तीन प्रकार के शब्दों से बनती हैं।

(क) जातिवाचक संज्ञा से—लड़का से लड़कपन, पण्डित से पण्डिताई, मित्र से मित्रता आदि।

(ख) सर्वनाम से—अहं से अहंकार, अपना से अपनापन।

(ग) विशेषण से—चतुर से चतुराई, मीठा से मिठास, बुद्धिमान् से बुद्धिमानी।

(घ) क्रिया से—चढ़ना से चढ़ाई, सजाना से सजावट, घबराना से घबराहट, मारना से मार, लेना-देना से लेन-देन आदि।

कभी कभी अन्य शब्द भी संज्ञा के समान प्रयुक्त होते हैं; जैसे—(विशेषण) **गुणियों** का आदर करो; **बड़ों** का कहा मानो। (क्रियाविशेषण) **यहाँ** का जलवायु अच्छा है; उसका **बाहर-भीतर** एकसा है। (विस्मयादि बोधक अव्यय) **हाय हाय** क्यों मचा रक्खी है ?

# तीसरा अध्याय

## संज्ञाओं का रूपान्तर

पहले हम कह आये हैं कि वाक्य बनाने के लिये जब शब्द एक दूसरे से मिलते हैं तो वाक्य के अर्थानुसार विकारी शब्दों के रूप में परिवर्त्तन होता रहता है। संज्ञा का यह रूपान्तर या परिवर्त्तन लिंग, वचन और कारक के कारण होता है। जैसे---(लिंग) घोड़ा खाता है, घोड़ी खाती है; (वचन) घोड़ा दौड़ता है, घोड़े दौड़ते हैं, (कारक) घोड़ा लाओ घोड़े पर चढ़ो। इस प्रकार लिंग, वचन और कारक के भेद से संज्ञा के रूप में परिवर्त्तन होता रहता है।

### (१) लिङ्ग (Gender)

**संज्ञा के जिस रूप से वस्तु की जाति जानी जाय उसे लिंग कहते हैं।**

हिन्दी-भाषा में दो ही लिङ्ग होते हैं—पुँल्लिङ्ग (Masculine) और स्त्रीलिङ्ग (Feminine) पुरुष-जाति का बोध करानेवाले शब्द पुँल्लिग और स्त्री-जाति का बोध करानेवाले स्त्रीलिङ्ग कहलाते हैं। नपुंसकलिङ्ग हिन्दी-भाषा में नहीं होता।

पुरुषत्व और स्त्रीत्व का ज्ञान सजीवों में ही होता है, निर्जीवों में नहीं। निर्जीवों में पुरुषत्व अथवा स्त्रीत्व की कल्पना करके उनका लिंग नियत किया जाता है। प्रायः मोटी, भारी, बेढंगी वस्तु के नाम पुँल्लिंग तथा छोटी हलकी वस्तुओं के नाम स्त्रीलिंग होते हैं। जैसे—पेड़, नगर, हिमालय ये पुँल्लिंग तथा लता, नदी, पुरी ये स्त्रीलिंग माने जाते हैं।

संज्ञा के लिंग के भेद से वाक्य में सम्बद्ध क्रिया, विशेषण तथा सर्वनाम के रूपों में विकार आ जाता है। अतः संज्ञा के लिंग का ज्ञान आवश्यक है। कई शब्दों का लिंग तो स्पष्ट मालूम पड़ जाता है, ये वे शब्द हैं जिनके दोनों लिंगों में भिन्न भिन्न रूप होते हैं। जैसे—शेर, शेरनी, घोड़ा, घोड़ी। शेष संज्ञाओं में कौन पुँल्लिङ्ग है और कौन स्त्रीलिंग, इसका निर्णय करने के लिए कुछ एक नियम नीचे लिखे जाते हैं।

## लिङ्ग की परख

(क) जो प्राणिवाचक संज्ञाएँ पुरुषवाचक हैं वे पुँल्लिङ्ग होती हैं और जो स्त्रीवाचक हैं वे स्त्रीलिंग होती हैं। जैसे—पिता (पुँ०), माता (स्त्री०), बैल (पुँ०), गाय (स्त्री०)।

कई एक प्राणिवाचक संज्ञाओं से दोनों जातियों—नर और मादा—का बोध होता है, पर उनका प्रयोग एक नियत लिंग ही में होता है। जैसे—उल्लू, कौवा, भेड़िया, चीता—ये पुँल्लिङ्ग में ही आते हैं तथा कोयल, चील, मैना बिल्ली आदि केवल स्त्रीलिङ्ग में। जाति-भेद प्रकट करने के लिए इनके साथ

नर या मादा शब्द लगाया जाता है। यथा—नर कौवा, मादा कौवा, नर चीता, मादा चीता।

इसी तरह शिशु, दम्पति, कवि, छात्र, मेम्बर आदि शब्द भी पुँल्लिङ्ग में ही बोले जाते हैं। जाति-भेद प्रकट करने के लिए इनके पहले पुरुष या स्त्री शब्द जोड़ा जाता है; यथा—कमेटी के स्त्री-मेम्बर, स्त्री-कवि इत्यादि।

(ख) प्राणियों के समुदायवाचक नाम व्यवहार के अनुसार पुँल्लिङ्ग तथा स्त्रीलिङ्ग होते हैं।

जैसे—पु०—मंडल, दल, संघ, समूह आदि।

स्त्री०—सेना, सभा, फ़ौज, टोली आदि।

(ग) प्रायः ग्रह, धातु और रत्नवाचक शब्द पुँल्लिग होते हैं।

जैसे—सूर्य, चाँद, मंगल, बुध आदि।

सोना, तांबा, सीसा, पीतल आदि।

हीरा, पन्ना, मोती, माणिक आदि।

पर चाँदी, मिट्टी तथा धातु (धात) स्त्रीलिङ्ग हैं।

(घ) पेड़, अनाज और द्रव-पदार्थ-वाचक शब्द भी प्रायः पुँल्लिङ्ग होते हैं।

जैसे—पीपल, बढ़, देवदार, आम आदि।

चावल, बाजरा, उड़द, चना, गेहूँ आदि।

पानी, तेल, घी, शर्बत आदि।

पर मकई, जुआर इत्यादि कई शब्द स्त्रीलिङ्ग हैं।

(ङ) पहाड़, मास और वारों के नाम पुँल्लिङ्ग में ही आते हैं।

जैसे—विन्ध्याचल, हिमालय आदि।

चैत्र, वैशाख, ज्येष्ठ आदि।

रविवार, सोमवार, मंगलवार आदि।

(च) नदियों, तिथियों और नक्षत्रों के नाम स्त्रीलिङ्ग होते हैं।

जैसे—गंगा, यमुना, सरस्वती, चनाब आदि।

प्रतिपदा (पड़वा), द्वितीया (दूज), तृतीया (तीज) आदि।

अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, रोहिणी आदि।

(छ) हिन्दी में आने वाले संस्कृत के पुँल्लिङ्ग तथा नपुंसक लिङ्ग शब्द प्राय: पुँल्लिङ्ग होते हैं और स्त्रीलिङ्ग शब्द प्राय: स्त्रीलिङ्ग। जैसे—देश, आचार, रत्न, धन आदि पुँल्लिङ्ग तथा आशा, मति, दिशा आदि स्त्रीलिङ्ग। पर कुछ शब्द ऐसे हैं जिनका संस्कृत में और लिंग है तथा हिन्दी में और; जैसे—

| | संस्कृत | हिन्दी |
|---|---|---|
| अग्नि | पु० | स्त्री० |
| वायु | पु० | स्त्री० |
| देवता | स्त्री० | पु० |
| देह | पु० | स्त्री० |
| आत्मा | पु० | ,, |
| वस्तु | न० | ,, |
| राशि | पु० | ,, |
| व्यक्ति | स्त्री० | पु० |
| बाहु (बाहें) | पु० | स्त्री० |
| विजय | पु० | स्त्री० |

फ़ारसी शब्दों का प्रायः वही लिङ्ग रहता है जो उनका फ़ारसी में है, जैसे—बदबू, क़लम आदि स्त्रीलिङ्ग हैं तथा ख़याल, दग़ा आदि पुँल्लिङ्ग। अँगरेज़ी शब्द व्यवहारानुसार पुँल्लिङ्ग या स्त्रीलिंग में प्रयुक्त होते हैं, जैसे—राम का बूट; गोविन्द की पेन्सिल; स्कूल की फ़ीस।

लिंग की परख के ये नियम अपूर्ण हैं, और इनके बहुत से अपवाद मिलते हैं। साधारणतया प्रसिद्ध लेखकों के लेख तथा ग्रन्थकारों के ग्रन्थ ध्यान-पूर्वक पढ़ने से ही लिङ्ग-भेद का अच्छा ज्ञान हो सकता है।

## पुँल्लिङ्ग शब्दों से स्त्रीलिङ्ग बनाने के नियम

(१) अकारान्त व आकारान्त शब्दों के अन्त में प्रायः "ई" प्रत्यय लगाने से स्त्रीलिङ्ग बनता है। जैसे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| लड़का | लड़की | पुत्र | पुत्री |
| घोड़ा | घोड़ी | बन्दर | बन्दरी |

अप्राणिवाचक शब्दों में यह प्रत्यय लघुता या सूक्ष्मता के अर्थ में लगता है। जैसे—रस्सा, रस्सी।

(२) कुछ आकारान्त शब्दों के अन्त में 'इया' प्रत्यय लगता है और पहला स्वर ह्रस्व हो जाता है। जैसे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| चूहा | चुहिया | कुत्ता | कुतिया |
| बूढ़ा | बुढ़िया | बेटा | बिटिया |

यह प्रत्यय भी कहीं कहीं लघुता अर्थ में लगता है जैसे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| लोटा | लुटिया, | डिब्बा | डिबिया |

(३) पेशा-सूचक पुँल्लिग शब्दों के अन्त में 'इन' प्रत्यय लगाने से स्त्रीलिंग बनता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| सुनार | सुनारिन | कहार | कहारिन |
| धोबी | धोबिन | जुलाहा | जुलाहिन |

(४) कुछ अकारान्त शब्दों के अन्त में 'नी' प्रत्यय और कुछ में 'आनी' लगाने से भी स्त्रीलिंग बनता है—

| नी | | आनी | |
|---|---|---|---|
| जाट | जाटनी | मेहतर | मेहतरानी |
| मोर | मोरनी | सेठ | सेठानी |
| ऊँट | ऊँटनी | नौकर | नौकरानी |
| राजपूत | राजपूतनी | देवर | देवरानी |

(५) उपनामवाचक शब्दों के अन्त में प्रायः 'आइन' प्रत्यय लगता है। जैसे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| पांडे | पंडाइन | बाबू | बबुआइन |
| दुबे | दुबाइन | ठाकुर | ठकुराइन |

संस्कृत से आए हुए पुँल्लिग शब्दों के साथ प्रायः संस्कृत के स्त्री प्रत्यय ही लगाए जाते हैं। जैसे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| देव | देवी | प्रबन्धकर्ता | प्रबन्धकर्त्री |
| विद्वान् | विदुषी | स्वामी | स्वामिनी |

कई पुँल्लिग शब्दों के स्त्रीलिंग शब्द बिलकुल भिन्न होते हैं—

| पु० | स्त्री० | पु० | स्त्री० | पु० | स्त्री |
|---|---|---|---|---|---|
| पिता | माता | मर्द | औरत | वर | वधू |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| बाप | माँ | भाई | बहन❋ | राजा | रानी |
| पुरुष | स्त्री | पुत्र | कन्या | बैल | गाय |

इसी प्रकार स्त्रीलिंग शब्दों में भी 'आ' 'उआ' 'ओई' 'आव' आदि प्रत्यय लगाने से वे पुरुषवाचक बन जाते हैं। जैसे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| भैंस | भैंसा | बहन | बहनोई |
| भेड़ | भेड़ा | ननद | ननदोई |
| राँड | रँडुवा | बिल्ली | बिलाव |

## (२) वचन (Number)

**संज्ञा और दूसरे विकारी शब्दों के जिस रूप से यह ज्ञात हो कि वह एक के लिए प्रयुक्त हुआ है या एक से अधिक के लिए उसे वचन कहते हैं।** हिन्दी में दो वचन होते हैं—एकवचन (Singular) और बहुवचन (Plural)। एक ही वस्तु का बोध करानेवाला रूप 'एकवचन' कहलाता है और एक से अधिक को प्रकट करनेवाला रूप 'बहुवचन'। 'लड़का खेलता है' यहाँ 'लड़का' एक वचन में है, 'लड़के खेलते हैं' यहाँ 'लड़के' बहुवचन में है। आदर के लिए एक-वचन में भी बहुवचन आता है। जैसे—भाई साहब आज लाहौर गये हैं। कभी कभी जातिवाचक शब्द एक वचन में भी बहुवचन का बोध कराते हैं। जैसे—यहाँ आम बहुत होता है (आम बहुत होते हैं), हाथी बड़ा बुद्धिमान होता है (बुद्धिमान् होते हैं)।

---

❋ संबंध भेद से भाई का स्त्रीलिंग भाभी, भावज या भौजाई भी होता है।

वचन के कारण संज्ञा में जो रूप-परिवर्त्तन होता है उसे दो भागों में बाँटा जा सकता है, (१) जब संज्ञा के साथ बहुवचन की विभक्तियाँ लगी हों, (२) जब संज्ञा प्रथमा विभक्ति में हो और उसके साथ कोई विभक्ति-चिह्न न हो। पहली तरह के परिवर्तनों के सम्बन्ध में विशेष रूप से कारक के अध्याय में लिखा जायगा। दूसरी तरह के परिवर्तनों के कुछ एक नियम यहाँ लिखे जाते हैं—

(१) हिन्दी के आकारान्त पुँल्लिग शब्दों का बहुवचन बनाने के लिए अन्त्य 'आ' के स्थान में 'ए' कर दिया जाता है। जैसे—

लड़का—लड़के  घोड़ा—घोड़े  कपड़ा—कपड़े
पहिया—पहिये  भानजा—भानजे  पोता—पोते

**अपवाद**—मामा, नाना, दादा आदि कुछ सम्बन्धवाचक; एशिया, जावा, सुमात्रा आदि स्थानवाचक और संस्कृत के ऋकारान्त, नकारान्त तथा सकारान्त शब्द जो हिन्दी में आकारान्त हो जाते हैं एवं देवता, सूरमा, दरिया आदि शब्द इस नियम के अपवाद हैं। इनके बहुवचन में 'आ' को 'ए' नहीं होता। जैसे—**मामा** आये। गर्मियों के दिनों में कितने ही **राजा** (राजन्) और धनी पुरुष यहाँ सैर को आते हैं। इसी तरह **चन्द्रमा** (चन्द्रमस्) आदि का बहुवचन भी चन्द्रमा आदि ही होगा।

(२) आकारान्तों को छोड़कर शेष पुँल्लिग शब्दों के रूप दोनों वचनों में समान ही रहते हैं जैसे—**आम लाओ**, पाँच

आम लाओ। हाथी आता है, हाथी आते हैं। यहाँ एक उल्लू बैठा है, वहाँ पाँच उल्लू बैठे हैं।

(३) अकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों का बहुवचन अन्तिम 'अ' को 'एं' में बदलने से बनता है। जैसे—बहन, बहनें; पुस्तक, पुस्तकें। रात, रातें।

(४) इकारान्त और ईकारान्त स्त्रीलिंग संज्ञाओं में 'ई' को ह्रस्व करके अन्त्य स्वर के पश्चात् 'याँ' जोड़ते हैं जैसे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| तिथि | तिथियाँ | रानी | रानियाँ |
| रीति | रीतियाँ | टोपी | टोपियाँ |
| नीति | नीतियाँ | सखी | सखियाँ |

(५) जिन शब्दों के अन्त में 'या' हो उनके 'या' के ऊपर केवल अनुस्वार लगाया जाता है। जैसे—डिबिया—डिबियाँ। बुढ़िया—बुढ़ियाँ।

(ङ) शेष स्त्रीलिंग शब्दों का बहुवचन अन्तिम स्वर के परे 'एँ' या 'यें' जोड़ने से बनता है तथा ऊकारान्त शब्दों का अन्तिम 'ऊ' ह्रस्व हो जाता है। कहीं कहीं बहुवचन में रूप नहीं भी बदलता।

| | | | |
|---|---|---|---|
| लता | लताएँ | वस्तु | वस्तु और वस्तुएँ |
| माता | माताएँ | बहू | बहुएँ |

बहुत्व (बहुवचन) प्रगट करने के लिए संज्ञा के एकवचन के साथ गण, वृन्द; लोग, जन, वर्ग, वृन्द आदि शब्द भी जोड़े जाते हैं। जैसे—पाठकगण, सज्जनवृन्द, बाबूलोग।

प्राण, दर्शन, लोग आदि शब्द प्रायः बहुवचन में ही बोले

जाते हैं। जैसे—बहुत दिनों से आप के **दर्शन** नहीं हुए। बड़ी मुश्किल से **प्राण** बचे। **प्राण** पखेरू उड़ गए। **लोग** यह कह रहे हैं।

संज्ञाओं के तीन भेदों में से प्रायः जातिवाचक संज्ञाएँ ही बहुवचन में आती हैं। परन्तु व्यक्तिवाचक और भाववाचक संज्ञाओं का प्रयोग जब जातिवाचक संज्ञा के समान होता है तब उनका प्रयोग भी बहुवचन में होता है। जैसे—भारत के इतिहास में तीन **राम** हुए हैं। "उठती बुरी हैं **भावनाएँ** हाय मम हृद्धाम में।"

## (३) कारक (Case)

**संज्ञा या सर्वनाम के जिस रूप से उसका सम्बन्ध वाक्य के किसी दूसरे शब्द के साथ प्रकट होता है उस रूप को कारक कहते हैं।** जैसे—"राम श्याम को उसकी पुस्तक पढ़ा रहा है" इस वाक्य में 'राम' 'श्याम को' 'पुस्तक' ये सब संज्ञाओं के रूपान्तर हैं और 'उसकी' सर्वनाम का। इन रूपान्तरों द्वारा इन संज्ञाओं का परस्पर और 'पढ़ा रहा है' इस क्रिया के साथ सम्बन्ध प्रकट होता है। इसलिये ये कारक हैं। कारक को प्रकट करने के लिए संज्ञा या सर्वनाम के साथ 'को' 'ने' आदि जो चिह्न लगाये जाते हैं उन्हें विभक्तियाँ कहते हैं और विभक्ति सहित शब्द पद कहलाते हैं।

हिन्दी में आठ कारक हैं। इनके नाम, विभक्तियाँ और लक्षण आगे दिये जाते हैं—

(१) कर्ता कारक (Nominative)—इस में 'ने' विभक्ति लगती है, कभी कभी कुछ भी प्रत्यय नहीं लगता। संज्ञा या सर्वनाम के जिस रूप से क्रिया के करने वाले का बोध होता है उसे कर्ता कारक कहते हैं। 'श्याम गया', 'राम ने खाया' इनमें 'श्याम' और 'राम ने' कर्ता कारक हैं क्योंकि इनसे जाने वाले और खानेवाले का बोध होता है।

(२) कर्म कारक (Accusative)—इसकी विभक्ति 'को' है पर कभी कभी 'को' का लोप हो जाता है। जिस वस्तु पर क्रिया के व्यापार का फल पड़ता है उसे सूचित करनेवाले संज्ञा के रूप को कर्म कारक कहते हैं। जैसे—"मैंने पत्र लिखा", "कृष्ण ने कंस को मारा" इन वाक्यों में लिखने का फल 'पत्र' है और मारने की क्रिया कंस पर की गई है अतः 'पत्र' और 'कंस को' कर्म कारक हैं।

(३) करण कारक (Instrumental)—इसकी विभक्ति 'से' है। क्रिया के साधन का बोध करानेवाले संज्ञा के रूप को करण कारक कहते हैं। जैसे— "राम पेंसिल से पत्र लिखता है" इस वाक्य में 'पेंसिल से' करण कारक है क्योंकि लिखने की क्रिया पेंसिल द्वारा हो रही है।

(४) संप्रदान कारक (Dative)—इसकी विभक्ति 'को' है। जिसे कुछ दिया जाय या जिसके लिए कुछ किया जाय उसे बोध कराने वाले संज्ञा के रूप को संप्रदान कहते हैं। संसार की भलाई करने को ही महापुरुषों का आगमन होता है। लड़का पढ़ने को गया। राम को मैंने ५) दिये। इन

वाक्यों में 'भलाई करने को' 'पढ़ने को' 'राम को' संप्रदान कारक हैं।

(५) अपादान कारक (Ablative)—करण कारक की तरह इसकी भी 'से' विभक्ति है। संज्ञा के उस रूप को जिस से पृथकृत्व का बोध होता है अपादान कारक कहते हैं। 'अभी अभी स्कूल से आ रहा हूँ' इस वाक्य में 'स्कूल से' अपादान कारक है।

अपादान कारक का प्रयोग निम्नलिखित अर्थों में भी होता है—

(क) जहाँ से कोई क्रिया आरम्भ की जाय वह भी अपादान होता है; जैसे—आज से स्कूल बंद है।

(ख) तुलना प्रकट करने में भी अपादान माना गया है; जैसे—भरत राम से छोटे थे।

(ग) जिस से पढ़ा जाय, जिससे लज्जा आये, जिससे उत्पत्ति हो, जिससे माँगा जाय तथा जिससे डरा जाय; वह अपादान कारक में प्रयुक्त होता है। यथा—मैं गुरु जी से पढ़ता हूँ; तुम्हारा भाई मुझ से लजाता है; गंगा हिमालय से निकलती है; मैं तुम से रोज़ रोज़ यही माँगता हूँ; मैं शेर से डरता हूँ।

(६) सम्बन्ध कारक (Genitive)—संज्ञा के जिस रूप से किसी एक वस्तु का दूसरी वस्तु से सम्बन्ध प्रकट हो वह सम्बन्ध कारक कहलाता है। जैसे—धनका मद। इस कारक की विभक्त 'का' है पर 'का' का रूप वाच्य वस्तु के लिंग और

वचन के अनुसार बदला करता है। अर्थात् जब वाच्य पुँल्लिंग और बहुवचन में होगा तो 'का' की जगह 'के' हो जायगा और जब वाच्य स्त्रीलिंग होगा तो दोनों वचनों में 'का' की जगह 'की' हो जायगा। जैसे—देवदत्त **का** लोटा देवदत्त **के** लोटे, देवदत्त **की** पुस्तक, देवदत्त **की** पुस्तकें।

(७) अधिकरण कारक (Locative)—संज्ञा का वह रूप जिस से क्रिया के आधार का बोध होता है अधिकरण कारक कहलाता है। जैसे—आसन **पर** विराजिये। इस कारक की विभक्ति 'में' और 'पर' हैं।

अधिकरण तीन प्रकार के हैं—कालाधिकरण, भावाधिकरण और स्थानाधिकरण।

जिस काल में क्रिया का व्यापार होता है उसे कालाधिकरण कहते हैं। जैसे—**१० मिनट में** आता हूं। **गर्मियों में** दिन में नींद आती है।

क्रियाओं के भाव के प्रयोग में भावाधिकरण होता है। जैसे—वहाँ तक **जाने में** तुम्हारा क्या बिगड़ता है।

जिस स्थान पर क्रिया होती है उसे स्थानाधिकरण कहते हैं। जैसे—पुस्तक **मेज़ पर** है। देवदत्त **घर में** है।

कालवाचक और स्थानवाचक अधिकरणों के साथ कभी कभी विभक्ति-चिह्न नहीं भी लगता। जैसे—कल **रात** क्या वर्षा हुई थी ? अर्थात् कल **रात में** क्या वर्षा हुई थी ! शाम तक मैं **घर** ही रहूँगा अर्थात् शाम तक **घर में** ही रहूँगा।

(८) सम्बोधन (Vocative case)—संज्ञा के जिस रूप

से किसी को चेतावनी या पुकारना सूचित होता है, उसे सम्बोधन कहते हैं। जैसे—हे **प्रभो!** आप हमें सुबुद्धि प्रदान करें। **अरे छोकरे!** तू कहाँ नौकरी करता है!

सम्बोधन कारक की कोई विभक्ति (प्रत्यय) नहीं, उसको प्रकट करने के लिए 'हे' 'अरे' आदि **अव्यय** शब्द से पूर्व लगाये जाते हैं।

## कारक सम्बन्धी कुछ विशेष बातें

(१) संस्कृत में विभक्तियाँ शब्दों से मिली रहती हैं; उन का स्वतन्त्र कोई अर्थ नहीं होता। हिन्दी में प्रायः पृथक् रहती हैं; कोई कोई लेखक मिलाकर भी लिखते हैं; जैसे—'भाग्य का' या 'भाग्यका' निर्णय ईश्वर ही करते हैं।

(२) विभक्तियों के द्वारा संज्ञा या सर्वनाम का जो सबन्ध क्रिया या दूसरे शब्दों के साथ प्रकट होता है वही सम्बन्ध कभी कभी सम्बन्ध-सूचक अव्ययों के द्वारा भी प्रकट होता है; जैसे—मोहन 'पढ़ने को' गया है या 'पढ़ने के लिये' गया है।

(३) विभक्तियाँ साधारणतया अन्तिम प्रत्यय हैं अर्थात् इनके पश्चात् दूसरे प्रत्यय नहीं आते, तो भी हिन्दी में अधिकरण कारक की विभक्ति के पश्चात् कभी कभी सम्बन्ध या अपादान कारक की विभक्तियाँ भी प्रयुक्त होती हैं; जैसे—'घड़े में का पानी' 'पञ्जे में से निकल गया।'

(४) विभक्तियों के बदले में कभी कभी नीचे लिखे सम्बन्धसूचक अव्यय आते हैं—'

कर्म कारक—प्रति, तईं।

करण कारक—द्वारा, करके, जरिये, कारण, मारे।

संप्रदान कारक—लिए, हेतु, निमित्त, अर्थ, वास्ते।

अपादान कारक—अपेक्षा, सामने, आगे, साथ।

अधिकरण—बीच, भीतर, अन्दर, ऊपर।

## संज्ञाओं की कारक-रचना (Inflectians of Nouns)

विभक्तियों के योग से संज्ञाओं के रूप में जो विकार होते हैं उनके कुछ एक नियम नीचे दिये जाते हैं—

एक वचन में—

(१) पुँल्लिग आकारान्त संज्ञाओं के अन्तिम 'आ' को 'ए' हो जाता है; जैसे—लड़के (ने, को, से, का, में) किन्तु जहाँ कर्ता और कर्म कारक में 'ने' और 'को' चिह्न नहीं लगते वहाँ 'आ' ही रहता है। स्मरण रहे कि 'लड़का' का विभक्ति-रहित बहुवचन भी 'लड़के' है। परन्तु जिन आकारान्त पुँल्लिग संज्ञाओं का विभक्ति-रहित बहुवचन इस प्रकार नहीं बनता अर्थात् जिन शब्दों के विभक्ति-रहित बहुवचन में अन्तिम 'आ' को 'ए' नहीं होता उनके रूप में विभक्ति से पहले भी यह परिवर्तन नहीं होता; जैसे—राजा (ने, को......)। मुखिया आदि कुछ शब्दों के अन्तिम 'आ' को 'ए' विकल्प से होता है; जैसे—मुखिया, मुखिये (ने, को......)।

(२) शेष सब पुँल्लिग, स्त्रीलिंग संज्ञाएँ अविकृत रहती हैं; जैसे—धन में, गौ का, मृत्यु से आदि।

बहुवचन में—

(१) आकारान्त पुँल्लिग, समस्त अकारान्त (पुँल्लिग और स्त्रीलिंग दोनों) तथा 'इया' प्रत्ययान्त स्त्रीलिंग शब्दों के अन्तिम 'अ' और 'आ' को 'ओं' और संबोधन में 'ओ' हो जाता है; जैसे—बालक-बालकों (ने, को......) घोड़ा-घोड़ों (ने, को......) डिबिया-डिबियों (को, की)

(२) आकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों, मामा आदि शब्दों (मामा, पिता, राजा, देवता, चन्द्रमा, सूरमा......) तथा उ, ऊ, ए, ऐ, ओ, औ, इनमें से कोई जिनके अन्त में हो ऐसे सम्पूर्ण पुँल्लिग तथा स्त्रीलिंग, शब्दों के अन्त में 'ओं' और संबोधन में 'ओ' जोड़ा जाता है। ऊकारान्त शब्दों का 'ऊ' ह्रस्व हो जाता है। शाला-शालाओं का, राजा-राजाओं का, साधु-साधुओं को, बहू-बहुओं को।

मुखिया आदि शब्दों में विकल्प से अन्तिम 'आ' के स्थान में 'ओं' होता है अथवा शब्द के अन्त में 'ओं' जुड़ जाता है; जैसे—मुखियों को, मुखियाओं को।

(३) इकारान्त तथा ईकारान्त संपूर्ण पुँल्लिग तथा स्त्रीलिंग संज्ञाओं के अन्त में 'यों' और सम्बोधन में 'यो' लगाया जाता है, ईकारान्त शब्दों का अन्तिम 'ई' ह्रस्व हो जाता है; जैसे--पतियों को, नारियों को।

(४) तत्सम संस्कृत संज्ञाओं के संबोधन के रूप संस्कृत के अनुसार भी प्रयुक्त किए जाते हैं। जैसे—प्रभो, राजन्, प्रिये पुत्रि, ।

व्यञ्जनान्त संज्ञाओं के रूप भी अकारान्त संज्ञाओं के समान ही होते हैं; जैसे—विद्वान्-विद्वानों को।

ऊपर लिखे नियमों को प्रयोग में दिखाने के लिए कई एक संज्ञाओं के पूरे रूप नीचे दिये जाते हैं।

---

## संज्ञाओं की रूपावली

### अकारान्त पुँल्लिंग—बालक शब्द

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्ता | बालक, बालक ने | बालक, बालकों ने |
| कर्म | बालक को | बालकों को |
| करण | बालक से | बालकों से |
| संप्रदान | बालक को | बालकों को |
| अपादान | बालक से | बालकों से |
| सम्बन्ध | बालक का-के-की | बालकों का-के-की |
| अधिकरण | बालक में-पर | बालकों में-पर |
| संबोधन | हे बालक | हे बालको |

इसी प्रकार सब अकारान्त पुँल्लिंग शब्दों के रूप होंगे। अकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप भी इसी तरह होते हैं केवल विभक्ति-रहित कर्त्ता और कर्म कारक के बहुवचन में अन्त के 'अ' को 'एँ' हो जाता है; यथा—

| | एकवचन | | बहुवचन | |
|---|---|---|---|---|
| कर्त्ता | बहन, | बहन ने | बहनें, | बहनों ने |
| कर्म | | बहन को | | बहनों को |

शेष बालक शब्द की तरह। रात, बात आदि अकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के रूप भी इसी तरह होंगे।

## आकारान्त पुँल्लिंग—लड़का शब्द

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्ता | लड़का, लड़के ने | लड़के, लड़कों ने |
| कर्म | लड़के को | लड़कों को |
| करण | लड़के से | लड़कों से |
| संप्रदान | लड़के को | लड़कों को |
| अपादान | लड़के से | लड़कों से |
| सम्बन्ध | लड़के का-के-की | लड़कों का-के-की |
| अधिकरण | लड़के में-पर | लड़कों में-पर |
| सम्बोधन | हे लड़के | हे लड़को |

इसी प्रकार बच्चा, पहिया, घोड़ा आदि आकारान्त पुँल्लिंग शब्दों के रूप होंगे। किन्तु जो शब्द पृष्ठ ३२ पर दिए गए नियम के अपवाद हैं उनके एकवचन में 'आ' को 'ए' नहीं होता। उनके रूप नीचे दिये गये राजा शब्द के समान होंगे।

## आकारान्त पुँल्लिङ्ग—राजा शब्द

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्ता | राजा, राजा ने | राजा, राजाओं ने |
| कर्म | राजा को | राजाओं को |
| करण | राजा से | राजाओं से |
| सम्प्रदान | राजा को | राजाओं को |
| अपादान | राजा से | राजाओं से |

| | | |
|---|---|---|
| सम्बन्ध | राजा का-के-की | राजाओं का-के-की |
| अधिकरण | राजा में-पर | राजाओ में-पर |
| सम्बोधन | (हे) राजा | (हे) राजाओ |

इसी प्रकार पिता, नाना, देवता, चन्द्रमा, दरिया आदि शब्दों के भी रूप होते हैं।

## आकारान्त पुँल्लिङ्ग—बाप-दादा शब्द

| | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्त्ता | बापदादा | बापदादा ( बापदादे ) |
| | बापदादे ने (दादा ने) | बापदादाओं ने ( दादों ने ) |
| कर्म | बापदादा को (दादे को) | बापदादाओं को (दादों को) |

इसी तरह सब वचनों में विकल्प से दो-दो रूप बनते हैं, एक 'राजा' शब्द की तरह दूसरा 'लड़का' शब्द की तरह।

आकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के कर्ता के विभक्ति रहित बहुवचन में माताएँ, शालाएँ आदि रूप होते हैं। शेष सारे रूप 'राजा' के समान।

## इया प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग—बुढ़िया शब्द

| | | |
|---|---|---|
| कर्त्ता | बुढ़िया, बुढ़िया ने | बुढ़िया, बुढ़ियों ने |
| कर्म | बुढ़िया को | बुढ़ियों को |
| सम्बोधन | हे बुढ़िया | हे बुढ़ियो |

## इकारान्त पुँल्लिग—पति शब्द

| कारक | एकवचन | बहुवचन |
|---|---|---|
| कर्ता | पति, पति ने | पति, पतियों ने |
| कर्म | पति को | पतियों को |

